हे राम ! आप पृथक्-पृथक् आकार धारण करके इस प्रकार व्यापक हो रहे हो जैसे तरंगों में समुद्र और समुद्र में तरंगें। सृष्टि के अणु-अणु में आप ही का सत्यांश विद्यमान है। हे परमात्मन् ! इस प्रकार प्रकट होकर अब छिपिये नहीं ॥२७३॥

जड़्यो हिव ओभळ छोड़ जिवन्न
पेखां तुव डाळांय साखां पत्र
अजांण रि आगळ रे तु अजांण
जांणीता पाहि न अंतर जांण ।२७४।

हे जीवन (आत्मस्वरूप) ! मैंने आपको प्रत्यक्ष अपना स्वरूप जान लिया है। नाम रूपात्मक अप्रत्यक्षता सदैव के लिये मिटा दीजिये। इन नाम रूपों को आपके ही अनिर्वचनीय शाखा-प्रशाखा और पत्र रूप से मैं देखा करूं। अज्ञानियों के सम्मुख आप दूर हैं। हे ज्ञान स्वरूप ! ज्ञानियों को आप सदा प्रत्यक्ष है ॥२७४॥

लगाड़ गळै जनि अंतर लाय
वहेलो थाय नहीं सहवाय !
वसीकर सब्ब तुहाळो वेस
नहीं तू जेथ स दाखव नेस ।२७५।

क्षण मात्र भी स्वरूप की विस्मृति न करके सदा स्वरूप स्थिति में मुझ से अभिन्न हो रहिये, क्योंकि अब वियोग सहन

नही हो सकता । अपना नाम रूपात्मक बाह्य स्वरूप अस्ति, भाति, प्रिय रूप से स्वाधीन कर दीजिये। ऐसा कोई स्थल न हो जहाँ मै आपको अस्ति, भाति, प्रिय रूप से भिन्न देखूं ।।२७५।।

लख्यो हिव रूप प्रछन्न न लाय
मुरार ! प्रतक्ख हि बाहर माय
ठगारा ठाकर हेकट थीय
पडद्दो नाख परो हिव पीय ।२७६।

हे मुरारि ! बाहिर अस्ति, भाति, प्रिय रूप से और भीतर आत्मस्वरूप से मैंने आपको प्रत्यक्ष देख लिया है। अब पुन आवरण का कष्ट न करिये। हे प्रियतम ! अज्ञान रूपी आवरण को जो मैने हटाया तो ठगारा रूपी माया और ठाकुर रूपी चेतन दोनो अभिन्न प्रतीत हुए ।।२७६।।

जोयो हो राम विमासिय जेम
तना घट मा हरि ! दीठउ तेम
गळी गयो भ्रम्म छुटी मन गठ
करो हरि ! वात लगाडिय कठ ।२७७।

हे राम ! जिस व्यापक रूप से मैंने आपको देखा ( अर्थात् जिस प्रकार श्रवण किया उसी प्रकार मनन एव निदिध्यासन करने पर ) वैसा ही हृदय मे प्रत्यक्ष पाया। जिससे मेरे समस्त

भ्रम नष्ट हो गये और चिज्जड़-ग्रन्थि छूट गई।[१] हे आत्म-स्वरूप हरि ! अब ऐसी बात करिये कि मानो मुझे आप अपने कंठ से लगा कर एक हो गये हों अर्थात् मैं सदा अखंड आनन्द रूप में स्थित हो जाऊँ ॥२७७॥

त्रिणो नहँ पेखां आडो तूझ
मुखांमुख सेव कराड़उ मूझ
त्रिभंगिय ! हेक हुआ हम-तम्म
प्रपोटांय अंव तणीपरि प्रम्म ।२७८।

हे परम ! ध्याता, ध्यान और ध्येय रूप आप और हम एक ही होगये हैं; जैसे कि पानी और उसके बुदबुदे पानी से भिन्न नहीं। आप और हमारे बीच तृण मात्र भी अंतर लाने वाला कोई पदार्थ नही देख रहा हूँ अतः प्रत्यक्ष मेरी सेवा मुझे करने दीजिये। ( अपने ब्रह्म स्वरूप को पहिचान कर उसमें लीन हो जाने की चेष्टा करूं ऐसी शक्ति दीजिये )। यथार्थतः ब्रह्म ही ब्रह्म की सेवा कर रहा है[२] ॥२७८॥

समांणोय तूझ मँहि घणसांम
रघूवर ! माहरो आतम रांम

---

१. भिद्यंते हृदयग्रन्थि छिद्यन्ते सर्व संशया।
क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे।

२. चित्त चेतन्य विलास तद्रूप छे, ब्रह्म लटका करे ब्रह्म पासे।
—नरसी महता

महारउ ठाकर बैठो माहि
पुजावत आपहि आपहि पाहि ।२७६।

हे रघुवर ! अत्यन्त श्याम नामक अज्ञान मिथ्या होकर मेरा आत्माराम अभिन्न रूप से आप मे सम्मिलित हो गया। मेरा ध्येय रूप स्वामी मेरे अतर घट में अपना स्वरूप ही विराज कर आप ही अपनी पूजा करवा रहा है ॥२७६॥

अजै अह मझ तु वैसीय गूझ
पुजारा मु पच चढावहि पूज
सबै तुझ मझ तुहा थिय सव्व
उपज्जहि जेम सु अब्बुद अव्व ।२८०।

हे परमात्मन् ! आप हृदयगत दहराकाश में विराज कर गुह्य राज ( अनिर्वचनीय प्रकाश ) कर रहे हैं। पच ज्ञानेन्द्रिय रूप आपके पुजारे शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गध, इन पच विषयों द्वारा आपका पूजन कर रहे हैं। सत्ता-स्फूर्ति रूप से समस्त विश्व आपमें स्थित है और इसी रूप से आप सर्वत्र व्यापक हैं। जिस प्रकार मेघ से पानी उत्पन्न होता है उसी प्रकार यह सृष्टि आपसे उत्पन्न होती है ॥२८०॥

कहै जिम कथ करा सुहि काम
रिदा मझ लाधो तु आतमराम

नजीक निहाळ तनां मम नाथ
सदा शिव मुक्त असंगहि साथ ।२८१।

हे नाथ ! आप मुझे मेरे हृदय में निकटतम आत्म रूप से प्राप्त हुए। ( यह महान आनंद का विषय है )। अब मैं संग रहित होकर सदा कल्याणकारी मुक्ति स्वरूप हो गया हूँ और केवल आपकी आज्ञा रूप वेदशास्त्रानुकूल (लोक संग्रह के निमित्त) कर्म करूंगा ॥२८१॥

समांणउ तूझ मँहि सुख सांत
वँछै वह सांम करां जिहि वात
सेवग्ग पयंपै तूझ समोह
विसन्न ! रखे हिव थाय विछोह ।२८२।

हे विष्णु ! मैं अभिन्न रूप से आपमें सम्मिलित होकर सुख शान्ति को प्राप्त हुआ। ( प्रारब्ध निःशेष पर्यंत ) आपकी (वेद की) आज्ञानुसार व्यवहार करूंगा। किन्तु हे प्रभु ! मैं यह निवेदन करता हूं कि कहीं अब ऐसा न हो कि मुझे पुनः अविद्या सम्मोहित करके आप से विछोह करा दे ॥२८२॥

दधी लहरी जळ हेक न दोय
हरी ! तिम तूझ विसै जग होय
मुकंद ! लहै कुण ताहरो भ्रम्म
अणू मझ दाखवि कोटि अलम्म ।२८३

जैसे समुद्र मे तरगें समुद्र रूप ही है, भिन्न नही है। उसी प्रकार हे हरि ! यह जगत भी आप से भिन्न नही है। हे मुकुद ! एक अणु मे करोडो सृष्टियें आप दिखा सकते हैं। आपके रहस्य को कौन जान सकता है ? ॥२८३॥

समाणउ सामिय माहि सरीर
गोविंद गदाधर ग्यान- गहीर !
प्रगट्टिय अतर पूरख-प्राण
आदेस करै सह आपहि आण ।२८४।

हे अज्ञान नाशक ज्ञान रूप गदाधर ! हे इन्द्रियों के अधिष्ठान ! ब्रह्मज्ञान के द्वारा आप परमात्मा मे मेरा आत्म-स्वरूप अभिन्न रूप से सम्मिलित हो चुका ! मेरे हृदय मे पुरुष नामक परमेश्वर प्राण नामक आत्म रूप से प्रत्यक्ष हो गया। अतएव आदेश करने वाले शासक और शासित केवल आप ही है ॥२८४॥

हुवा इम सामिय सेवक हेक
उळखिय अतर एक अनेक
हुवो हिव हेक जुओ नही होय
गगोदक आण मिल्यो गग जोय ।२८५।

वाहर जो नाम रूप से अनेक प्रतीत हो रहा है, वही अतर्दृष्टि करने से एक प्रतीत हो गया। जो तत्त्व रूप से

प्रत्यक्ष ही एक है, वह अब पृथक होना असंभव है। जिस प्रकार गगाजल गंगा में मिल कर एक हो जाता है; उसी प्रकार स्वामी और सेवक अर्थात् जीव और शीव (शिव) एक होगये।।२८५

समांणउ मांहि हुअउ सुख सांत
भरम्म दुआळ छुटै जग-भ्रांत
सथीरण सत्त-अणंद-सचेत
गोविंद ! गहीर तु ग्यांन-रुपेत ।२८६।

हे गोविन्द ! मेरी जगत की भ्रान्तियां और भ्रम आदि जगड्वाल मिट कर मैं आप में मिलकर अखंड सुख शान्ति को प्राप्त हो गया। हे सच्चिदानंद ! आपके इस गंभीर ज्ञान स्वरूप को प्राप्त कर मैं उसमें स्थिर हो गया हूं ।।२८६।।

सच्चिदायनंद अतीत संसार
विभू अतुळीबळ प्रम्म विचार
धरम्म करम्म परम्म सुधांम
रहीत सबद सु केवळ रांम ।२८७।

हे सच्चिदानंद श्रीराम ! आप संसार से विरक्त हैं, व्यापक है; अतुलित बलशाली और परम विचारणीय हैं। आप ही धर्म और कर्म हैं। आप ही परम धाम हैं और आपही शब्द रहित केवल्य रूप हैं ।।२८७।।

जाण्यो तव रुप कह्यो नव जाय
मळी जिम मूक सिता मुख माँय
पमै कुण पार तोरा परचड
वमै प्रति रोम विसै ब्रह्मड ।२८८।

जिस प्रकार मूक मिसरी को चखकर भी उसके मिठास का वर्णन करने में असमर्थ है, उसी प्रकार ही प्रत्यक्ष रुप से आपका स्वरुप जान लेने पर भी, वाणि का अविषय होने से वर्णन नही किया जा सकता। हे प्रचड ! आपके प्रत्येक रोम मे अनत ब्रह्माण्ड प्रतिभासित हो रहे है। आपका पार पाने में कौन समर्थ हो सकता है ? ॥२८८॥

तना मध आद प्रपूरण अत
सनक्क सनातन जाणत सत
तुही सब काळ तुही सब देस
निगम्म अनत करै निरदेस ।२८९।

समस्त देश कालो मे, आदि, मध्य और अत मे सनकादिक समान सर्वज्ञ सत आपको सनातन, प्रपूर्ण (व्यापक) जनाते हैं। और इसी प्रकार वेद आपको 'नेति' कह करके निर्देश करते है ॥२८९॥

दिठी तउ गत्त न बूझव देव
अगम्म अगोचर तोर अवेव

हे प्रभु ! आप इस जगत् के कारण रूप और उसके उद्धार कर्त्ता है। जगत् के समस्त पदार्थों में आप सर्वत्र व्यापक हैं। जगत् की उत्पत्ति और नाश आपकी माया है और हे सनातन ! आप इस जगत् के आधार और संग होते हुए भी आप इससे असंग है ॥२६४॥

बिना वप रूप अनंत विथार
अमूळ विसव्व-विरक्ख अधार
प्रछन्न प्रतक्ख प्रधांन-पुरक्ख
अगोचर हेक अनेक अलक्ख ।२६५।

आपका कोई शरीर और रूप ( आकृति और अवस्था ) नहीं, फिर भी आप अनंत विस्तार वाले है। आप विश्व रूपी वृक्ष के आधार हैं परंतु स्वयं आधार ( मूल ) रहित है। आप गुप्त हैं और प्रत्यक्ष प्रधान पुरुप भी है। एक, अगोचर और अलक्ष्य हैं और अनेक भी हैं ॥२६५॥

ग्रहै विण पांण अपाव गवन्न
अलेखत रूप सोहो अनअन्न
मुनेस महा चित अंतर मंझ
प्रचंड महावळ तेज-प्रचंड ।२६६।

मुनीश्वर गणों के महान हृदयों में निवास करनेवाले हे प्रचण्ड वली और तेज के पुंज ! आप विना हाथों के ग्रहण

करने वाले और विना पाँवो के चलने वाले है एव विना नेत्रो के अणु अणुगत समस्त रूपो को देखने वाले है ॥२९६॥

अखील तपोनिध त्रीगुण-ईस
अजीत जराअत जोग अधीस
विमव्व विमोह विसन्न विग्यान
रतीपत-तात ! प्रकर्त्ती-राजान ।२९७।

हे तपोनिधि ! आप त्रिगुणात्मक सृष्टि के अखिलेश्वर हैं। जरा और मृत्यु से नही जीते जाने वाले योगीश्वर (शकर) हैं। विश्व को मोहित करने वाले विष्णु हैं और विज्ञान रूप (ब्रह्मा) हैं। आप कामदेव के पिता और माया के पति हैं॥२९७॥

वदै इम ईसर सूव्व-वियाप
जुवो जनि थाय अजप्पा जाप
अजपाय जाप तणो तु अधीस
अजपा माहरो आतम ईस ।२९८।

ईश्वरदास कहते हैं कि हे ईश्वर ! आप सर्वत्र व्यापक हैं एवम् 'अजपा जाप' अर्थात् मन और वाणि के अविषय हैं। आप अजपा जाप के आधार हैं और मेरा आत्मा भी मन-वाणि का अविषय है। अतएव आप और मैं—एक हैं। अब पुन सम्मोहन द्वारा पृथक न हुइये ॥२९८॥

अकरम करम उपाय कर, जागविया तैं जीव ।
जगपत ! को जांणै नहीं, गत थारी हयग्रीव ।३०३।

शुभाशुभ कर्मों को उत्पन्न करके आपने इन जीवों की सृष्टि की। आपके इस रहस्य को हे जगत्पति ! कोई नहीं जानता ॥३०३॥

खांण चियारै खोण धर, जाया जे दी जंत ।
कीधा कुण-पाखै किसन ! उत्तम मध्यंम अंत ।३०४।

हे कृष्ण ! जिस दिन आपने पृथ्वी पर चतुर्विध जीवों को उत्पन्न किया तो इनको उत्तम, मध्यम और निकृष्ट किसलिये बनाया ? ॥३०४॥

ताहरि इंछा दीध तैं, जीवां आदि जनम्म ।
तित कित हूता अम-तणां, केसव ! कसा करम्म ।३०५।

हे केशव ! हम तो यही जानते है कि आपने अपनी इच्छानुसार आदि में जीवों की सृष्टि की। उस समय वहाँ हमारे कौन से कर्म शेष रह गये थे ? ॥३०॥

ओ परपंच अमाप रो, तू करता त्रीकम्म ।
आपांपै अळगो रही, केक भळावै क्रम्म ।३०६।

हे त्रिविक्रम ! इस अपरिमित प्रपंच के कर्त्ता आप हैं। किन्तु उससे अलग रहकर आपने इस झगड़े को औरों के सिर डाल दिया ॥३०६॥

एह पटतर दाख इम, वतसळ-भगता ब्रह्म ।
कीधा अम के तम किया, धुर हरि पाप धरम्म ।३०७।

हे भक्त वत्सल ब्रह्म ! मुझे यह रहस्य तो बताइये कि इन पाप और पुण्यों को प्रारम्भ में आपने पैदा किया या हमने ? ॥३०७॥

विण अपराध विटवतो, रे हो त्रिभुवन राय !
कर कूडा सासत्र कथन, कर कूडा क्रम काय ।३०८।

हे त्रिभुवन पति ! इस जीवात्मा को विना अपराध ही जन्म-मरण के दुखों को भुगताते हुए इधर-उधर मारा-मारा भटकाया जा रहा है । यह क्या रहस्य है ?

सृष्टि के आदि में एक से अनेक ( एकोऽहम् बहुस्याम् ) होने की अपनी इच्छा से मनुष्य, पशु, पक्षी, वृक्ष आदि रूपों में आप उत्पन्न होगये—शास्त्रों के इस कथन को या तो असत्य ठहरायें या फिर कर्मों की प्रधानता को असत्य ठहरायें कि जिसके कारण—"जैसे-जैसे कर्म किये जाते हैं, उनसे प्रेरित होकर वैसे-वैसे जन्म धारण करने पड़ते हैं",—माना जाता है ? ॥३०८॥

कीधा कुण पूगो किसन, वडा सामुहो वाद ।
आद न को तो मो अनत !, आतम करम न आद ।३०९।

हे कृष्ण ! महद् पुरुषों से अथवा महद् पुरुषों के विषय में विवाद करके कौन सफल हो सका है ? अर्थात् कोई नहीं

हो सका। कारण कि हे अनन्तात्म रूप परमात्मा ! न तो आपके आदि-अंत का, और न कर्मो की गहन गति का ही पता लग सकता है ॥३०९॥

क्रमगत पूछां तो कना, गोविंद हों गेमार।
आड वसंती डेडरी, पुणै समंदां पार ।३१०॥

अतः हे गोविद ! कर्मो की गति के विषय में आप से मेरा जो प्रश्न करना है, वह निरा गँवारपन है। और वैसा ही है, जैसा कि पानी के भरे छोटे खड्डे में रहने वाला मेंडक समुद्र के पार की बात कहता हो ।३१०॥

छप्पय

अमर मेर आधार, मेर वसुधा आधारं।
धरा सेस आधार, सेस कोरम साधारं ॥
कोरम जळ आधार, नीर सु अनिल अधारे।
अनिल सक्ति आधार, सक्ति करतार सधारे ॥
करतार सदा निरधार ही, कवि म राच दूजा करम।
आपेज करंतो आप फळ, आपहि विलसै इहि मरम ।३११

देवताओं का निवास मेरु पर्वत है। मेरु पृथ्वी पर टिका हुआ है। पृथ्वी का आधार शेष है। शेष का आधार कूर्म,

कूर्म का आधार जल, जल का आधार वायु, वायु का आधार शक्ति, शक्ति का आधार कर्त्ता ( ईश्वर ) और कर्त्ता निराधार ( अर्थात् कारण रहित सर्वं तत्र-स्वतन्त्र सर्वं शक्तिमान् ) है।

इसलिये कवि कहता है कि उस कर्त्ता को छोड़ कर, जो अन्योन्य आधार वाले हैं, उनके निमित्त कर्मों को करके व्यर्थ ही उनकी ओर प्रवर्त्त नहीं होना चाहिये। क्योंकि कर्म का करने वाला और उसका भोक्ता एवम् उसका फल वह स्वयम् है। यह शास्त्रों का गुह्य सिद्धान्त है। यथा—॥३११॥

अहमेवहि यज्ञाना भोक्ता च प्रभुरेवच ॥ गीता अ० ६
उपद्रष्टाऽनुमता च भर्त्ता भोक्ता महेश्वर ॥ गीता अ० १३



॥ ॐ शिव ॥

## ३. श्री हरि सुमिरण उपदेश

अवध नीर तन अंजळी, टपकत सास-उसास ।
हरी भजन विण जात है, अवसर ईसरदास ।३१२।

ईश्वरदास कहते हैं कि शरीर रूपी अंजली में से आयु रूपी जल स्वाच्छोस्वास की बूंदों के रूप में टपक रहा है। अर्थात् स्वास प्रति स्वास इस शरीर की आयु बीत रही है। मनुष्य शरीर पाने का अमूल्य अवसर हरि के भजन विना यों ही बीता जा रहा है ॥३१२॥

हिया म छंडै हरि भगति, रसण म छंडै रांम ।
अंतरजांमी आंपणों, ठाकर है सह ठांम ।३१३।

अतः सर्वत्र विराजमान आत्मस्वरूप अंतर्यामी प्रभु को हृदय से ( हरि ) भक्ति को और रसना द्वारा उसके 'राम' नाम को कभी नही छोड़ना चाहिये ॥३१३॥

हरि हरि करतां हरख कर, अरे जीव अणबूझ ।
पारस लाधो ओ प्रगट, तन मांनव में तूझ ।३१४।

हे अबोध प्राणी ! तू आनंद मनाता हुआ श्री हरि का नाम उच्चारण कर, क्योंकि इस मनुष्य शरीर में तुझे इस हरि नाम रूप प्रत्यक्ष पारस की प्राप्ति हुई है ॥३१४॥

नारायण ना विसरिये, नितप्रति लीजै नाम ।
जे लाधो मिनखा जनम, करिये उत्तम काम ।३१५।

हे प्राणी ! भगवान को भूलिये नही । नित्य प्रति उसका नाम लेते रहना चाहिये । मनुष्य जन्म मिल जाय तो फिर ऐसे उत्तम काम को ही करना चाहिये ।।३१५।।

आतम ! आळस पहल तज, ओळग आद विसन्न ।
जेह मनोरथ मन करैं, सो पूरवै क्रिसन्न ।३१६।

इसलिये हे प्राणी ! तू प्रथम आलस्य का त्यागकर श्री आदि विष्णु का सुमिरण कर । तेरे मन की कामनाओ को श्री कृष्ण पूर्ण करेंगे ।।३१६।।

हंस माहळा मूढ रे ! कर हर-सर विसराम ।
मर मर धर पर फर मती, उर धर गिरधर नाम ।३१७।

हे अज्ञानी हंस ! तू बार-बार जन्म लेकर संसार में मत भटक । हृदय में श्री कृष्ण का नाम धारण करते हुए उस परब्रह्म-सरोवर में जाकर विश्राम कर ।।३१७।।

राम भणो भण राम भण, अवरा राम भणाय ।
जिअ मुख राम न उच्चरै, जा मुख लोह जडाय ।३१८।

श्री राम का नाम बार-बार बोलते रहना चाहिये और दूसरो के मुख से भी बुलवाते रहना चाहिये । और जिस मुख

से राम का नाम नहीं निकलता, उसके मुंह में ताला लगवा देना चाहिये ॥३१८॥

जीह भणोभण जीह भण, कंठ भणोभण कंठ ।
मो मन लागो महमहण, हीर पटोळै गंठ ।३१९।

जिह्वा और कंठ द्वारा पुनः पुनः उच्चारण करते रहने से मेरा मन उस महा महार्णव परब्रह्म से इस प्रकार गुँथ गया है कि जिस प्रकार रेशमी वस्त्र में लगी हुई हीरा गांठ ॥३१९॥

जीहां जप जगदीसवर, धर अंतर में ध्यांन ।
क्रम बंधण नह बंधवै, भो-भंजण भगवांन ।३२०।

हे प्राणी ! तू भय भंजन भगवान् जगदीश्वर का अंतर में ध्यान रखता हुआ जिह्वा द्वारा उसका जप कर । तो तू संसार के शुभाशुभ कर्मों के बंधन में नहीं बँध सकेगा ॥३२०॥

नर ! हर वीसरजै नहीं, आतम मूढ अजांण ।
काळ सवळ जग काटवा, कस उभो केवाँण ।३२१।

हे अज्ञानी जीव ! श्री हरि को भूल मत (नित्य सुमिरण कर), क्योंकि मृत्यु ससार का संहार करने के लिये तलवार कसे हुए सदा सिर पर खड़ी है ॥३२१॥

प्रभू भजंतां प्रांणिया, कीजै ढील न काय ।
भर वाथां अथ काढियै, मंदर बळतां मांय ।३२२।

जलते हुए घर मे से जिस प्रकार दौड दौडकर और वार्थ भर-भर कर धन निकाला जाता है, उसी प्रकार हे प्राणी ! इस विनाश होते हुए काया रूपी घर मे से प्रभु का भजन रूपी जितना धन तू सग्रह कर सकता है, उसके लिये किंचित भी विलब मत कर ॥३२२॥

राम जपंता रे रिदा, आळस म कर अजाण ।
जे तू गुण जाणै नही, पूछ तु वेद पुराण ।३२३।

हे अज्ञानी हृदय ! राम का नाम जपने मे तू आलस मत कर। उस नाम की महिमा यदि तू नही जानता है तो वेद और पुराणों को पढ-सुनकर मालूम करले ॥३२३॥

जद जागै नद रांम जप, सूता रांम सभार ।
ऊठत वेठत आतमा, चालता चीतार ।३२४।

हे प्राणी ! जागते, सोते, उठते, वैठते और चलते हुए-किसी भी काम को करते हुए आत्मस्वरूप श्रीराम का तू सुमिरण कर ॥३२४।

रहे विलू वो राम रस, अनरस गणै अलप्प ।
एह महा-ध्रम आतमा, ए तीरथ ए तप्प ।३२५।

सासारिक रसो को तुच्छ समझकर राम नाम रूपी रस को पीते हुए जो उसमे लीन रहता है, उसके लिये यही वडे से वडा धर्म, तीर्थ और तप है ॥३२५॥

रूड़ो करही रांमजी, सह वातां थीरंग ।
भगतां पर भूधर धणी, चाढण नीर सुचंग ।३२६।

हे प्राणी ! भगवान् श्री राम सभी प्रकार आनंद और श्रीवृद्धि के करने वाले हैं। तू विश्वास रख। अपने भक्तों की निर्मल प्रतिष्ठा बढ़ाने में भगवान् भूधर सदा तत्पर रहते हैं ॥३२६॥

भाग वडा तो रांम भज, दिवस वडा तो देय ।
अकल बडी उपगार कर, वेह धन्यां फळ एह ।३२७।

हे प्राणी ! यदि तू भाग्यशाली है तो श्री राम का भजन कर, समय अनुकूल है तो दान कर, और बड़ी बुद्धि वाला है तो दीनों का उपकार कर। मनुष्य शरीर धारण करने का फल इन्हीं बातों में है ॥३२७॥

बोह न भूलूं वापजी, जे सिर छत्र ज होय ।
कर जीहा लोचण करण, किसो सु आपै कोय ?३२८।

हे पिता ! यदि मेरे सिर पर छत्र भी धारण करा दिया जाय ( दीन से राजा वना दिया जाय ), तो भी मैं आपको नहीं भूलूँगा। संसार में ऐसा कौन है जो हाथ, जिह्वा, नेत्र और कान इत्यादि—कर्म और ज्ञानेन्द्रियों से आत्मस्वरूप को समझने योग्य—शरीर को संपूर्ण भाँति भूषित, आपके सिवा कोई है, जो इन्हें प्राप्त करा सके ? ॥३२८॥

राम नाम रसणा रटो, वासर वेर अवेर।
अटक्या पछी न आवही, राम तणी मुख रेर।३२९।

अत हे मन ! तू सदा ही समय असमय भी श्री राम का नाम अपनी जिह्वा से रटता रह। क्योकि कठ रुक जाने पर श्री राम के नाम की ध्वनि निकल नही सकेगी ॥३२९॥

राम भणता रे रिदा ! कह गुण केता होय ?
मानै ठाकर जग नमै, असण न पीडै कोय।३३०।

हे हृदय ! देख, श्रीराम नाम का उच्चारण करने से कितने लाभ होते हैं ? वह बडा माना जाता है, ससार उसके आगे सिर झुकाता है और शत्रु उसका नाश नही कर सकते ॥३३०॥

राम सजीवण मत्र रट, आमय लगै न अ ग।
जेता दुख है जगत मे, सुजि ओखद श्रीरग।३३१।

श्री राम के सजीवन-मत्र को रटने से शरीर मे कोई रोग नही लगता। ससार मे जितनी प्रकार की आधि-व्याधियाँ हैं उन सब की एक मात्र औषधि भगवान् श्रीरग—श्रीराम का नाम है ॥३३१॥

रसणा रटै तो राम रट, वयणा राम विचार।
स्रवण राम गुण सुण सदा, नयणा राम निहार।३३२।

एरे नर ! परहर अवर, हर हर सुमर हिआह ।
संत सुदामा सारखा, कोटीधज्ज कियाह ।३३९।

हे मनुष्य ! तू सांसारिक आल-जंजाल (व्यर्थ की बातों) को छोड़ कर अपने हृदय में निरंतर श्री हरि का सुमिरण कर । श्री हरि सुमिरण के प्रताप ने सुदामा जैसे दीन संत को क्षण भर में कोटिध्वज बना दिया ॥३३८॥

हित सूँ हरि भज रे हिया ! आळस म कर अजांण ।
जिअ पांणी सूँ पिंड रच्यो, पवन विळूंधो प्रांण ।३४०।

जिसने पानी की बूंद से शरीर की और उसमें पवन को युक्त करके प्राणों की रचना की है, उस हरि को हे अजान ! तू हृदय से भजने में आलस मत कर ॥३४०॥

आळसवांण अजांणवां, दिल खूटल सूँ दूर ।
साहब साचा साधवां, है हाजरा-हजूर ।३४१।

जो आलसी हैं, अज्ञानी हैं और जिनके दिल अंदर से कुटिल हैं—उनसे भगवान् दूर हैं। और जो सच्चे साधु हैं उनके लिये वह सर्वत्र व्यापक एवं अंतर्यामी रूप से सदा हाजिर-नाजिर है ॥३४१॥

पलक निमेख न पांतरौ, दाखौ दीनदयाळ ।
धरणीधर हिरदै धरो, गुण गावो गोपाळ ।३४२।

हे प्राणी ! एक निमिष भी उस दीनदयाल को मत भूल । श्री धरणीधर गोपाल कृष्ण को हृदय मे धारण करके नित्य उसके गुणो को गा ॥३४२॥

आठू पहर अणद सूं, जप जीहा जगदीस ।
केसव क्रिसन कल्याण कहि, अखिलनाथ कह ईस ।३४३।

हे प्राणी ! तू अपनी जिह्वा से आठो पहर आनद के साथ अखिल विश्व के स्वामी श्रीकृष्ण, केशव और जगदीश्वर के कल्याणकारी नामो का उच्चारण किया कर ॥३४३॥

भगतपाळ भगवत भणी, ध्यान सगुण उर धार ।
चित निसदिन हरिहर उचर, सासोसास सभार ।३४४।

भक्तो की रक्षा करने वाले भगवान के प्रति अत्युत्कट सगुणोपासना से ध्यान धारण कर और नित्यप्रति चित्त से श्रीहरि और श्री शिव के नामो का स्वास प्रति स्वास उच्चारण कर ॥३४४॥

आतम हूसी एकलो, छूटत तन सगाथ ।
साथी तिण दी सखधर, सुरग तणै पथ साथ ।३४५।

हे जीवात्मा ! शरीर का साथ छूट कर जिस दिन तू अकेला रह जायगा, उस समय तेरे स्वर्ग पथ के साथी केवल श्री नारायण ही होगे ॥३४५॥

केसव कहि कहि सुमरिये, नव सुइये निरधार ।
रात दिवस रै सुमिरणै, पूगै अवस पुकार ।३४६।

श्री केशव के नाम का सुमिरण बार बार करते रहना चाहिये। निराधार होकर प्रमाद से सो नहीं जाना चाहिये। ( ईश्वर के अवलम्बन से रहित होकर समय व्यतीत करने का प्रमाद मत कर )। रात-दिन सुमिरण करते रहने के कारण कभी न कभी तेरी पुकार अवश्य पहुंचेगी ही ॥३४६॥

मन पाखै ही महमहण, चविये जिहां चरित्त ।
आतम पीवां अवस ही, अमर करै अमरत्त ।३४७।

मन नहीं होने पर भी जिह्वा से महा महार्णव (परब्रह्म) का चरित्र गाते रहना चाहिये। क्योंकि अमृत को यदि बिना मन पिया जाय तो भी वह अमर कर देता है ॥३४७॥

नारायण भज रे नरा ! अंतरजामी एक ।
सांई जो सवळो हुवै, अवळा हुवो अनेक ।३४८।

हे मनुष्य ! तू उस एक अंतर्यामी श्री नारायण का भजन कर। वह यदि तेरे अनुकूल है तो अनेक प्रतिकूल होने पर भी तेरा कुछ नहीं बिगाड़ सकते ॥३४८॥

छप्पय

क्रोध नहीं केदार, प्राग जमना नहीं पायो ।
सेतबंध रांमेस, भटकतो भूम न आयो ॥
गया न न्हायो गंग, दांन कुरछेत न दीधौ ।
जुहारयो न जगदीस, करम भवबंधन कीधौ ॥

तन पाय सुभग मानव तणो, प्रेम न अंतर पाईयो ।
ईसरो कहे रे आतमा ! गोविंद गुण नह गाईयो ।३४९।

केदार, प्रयाग, सेतुबंध रामेश्वर, गया, गंगा, कुरुक्षेत्र, जगदीश इत्यादि तीर्थों में जाकर दर्शन, स्नान, दान, प्रणाम और साधुओं का सत्संग नहीं किया और तू सुंदर मनुष्य शरीर पाकर श्री गोविन्द का गुण गाते हुए उसके प्रेम में नहीं पगा तो ईश्वरदास कहते हैं कि संसार में आकर और कर्म बन्धनों में फंसता रहा ।।३४९।।

मात उदर नव मास, रुदत ऊंधे सिर रहियो ।
तद पायो नर तन्न, संकटा पूरण सहियो ।।
पसू जेम रहि पेट, सोण मळ मूत्र सु खायो ।
भज्यो नहीं भगवान, गाढ सुख मूळ गमायो ।।
जगदीस भजन जाण्यो नहीं, धायो घर धंधो धरै ।
धर ध्यान ईसरा संक धर, अजी राम मुख ऊचरै ।।३५०।

पशु की भाँति मल-मूत्र और रक्त को खा पीकर नौमास माता के उदर में औंधे सिर लटकता रहकर रोता रहा। प्रसव के अनेक भाँति संकट सहकर फिर मनुष्य जन्म पाया, परंतु भगवान का भजन फिर भी नहीं किया। परम और सत्य सुख को मूल से खो दिया। जगदीश के भजन को नहीं जानकर भाग-दौड़ करता हुआ घर-धंधे में रत रहता है। ईश्वरदास कहते हैं कि हे प्राणी ! अब तो तू निर्भय होकर श्री राम के नाम का उच्चारण करता हुआ अब भी उसका ध्यान धरे तो अच्छा है ।।३५०।।

---

॥ ॐ शिव ॥

## ४. सत्य महिमा

साच पियारो सांईआं, सांई साच सहाय ।
साचां अगन नि साळगै, साचां स्रप न डसाय ।३५१।

सत्यवादी के अस्तित्व को ( सच्चे को ) त्रिताप रूपा अग्नि जला नहीं सकती। काल रूपी सर्प के डसने से भी सत्यवादो का अस्तित्व मिट नहीं सकता। सत्य परमात्म स्वरूप है अतः वह उसको प्यारा है। परमात्म स्वरूप सत्य सदैव सत्यवादी की शक्ति के रूप में सहायता करता है ॥३५१॥

---

## ५. श्री मद्भागवत महिमा

दूहो

जाड टळै मन मळ जळै, थावै निरमळ देह ।
भाग हुवै तो भागवत, सांभळिये स्रवणेह ।३५२।

जिसके श्रवण मात्र से मन के विकार और अज्ञानता का नाश होकर, यह देह निर्मल—पाप रहित हो जाता है। जिनके भाग्य में बदा है, वे भाग्यशाली ही श्रीमद्भागवत की कथा को अवश्य सुनते है ॥३५२॥

---

॥ ॐ शिव ॥

## ६. श्री हरिरस महिमा

दूहा

हरिरस हरि रस हेक है, अनरस अनरस आण ।
विण हरिरस हरिभक्ति विण, जनम व्रथा कर जाण ।३५३।

रस रूप आनन्दात्मक हरि और यह हरिरस काव्य—इन दोनो मे कोई अन्तर नही, एक ही हैं। ससार के अन्य रसो को रसहीन जानो। अत ऐसे हरिरस और हरि की भक्ति के बिना अपने जन्म को वृथा समझना चाहिये ॥३५३॥

सरव रसायण मे सरस, हरिरस समो न कोय ।
हेक घडी घट मे रहै, सह घट कचन होय ।३५४।

समस्त रसायनो मे हरिरस के समान अन्य कोई श्रेष्ठ रसायन नही है। जो यह रसायन एक घडी ही घट के भीतर रह जाय तो समस्त घट कचन जैसा-आनद रूप हो जाता है ॥३५४॥

सकळ हरीरस सोध सुभ, वाणी अरथ विचार ।
स्रवण करै सुध मन सदा, तो सूझै तत सार ।३५५।

वाणी और अर्थ के विचार रूपी शोधन सहित इस शुभ हरिरस को जो शुद्ध मन से नित्य सुनता है, उसे सार तत्व जो ब्रह्मतत्व है उसका साक्षात्कार हो जाता है ॥३५५॥

हरिरस सूं सुध-बुध हुवै, कस्ट न व्यापै कोय ।
हरिरस सूं सदगत सदा, लहै सकळ नर लोय ।३५६।

हरिरस के सुनने पढ़ने से बुद्धि पवित्र होती है। आधि-भौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक—किसी भी प्रकार का कष्ट नहीं व्यापता और समस्त स्त्री पुरुष सदगति को प्राप्त होते हैं ॥३५६॥

तनक भनक हरिरस तणी, कंठ-प्रांण सुणि कांन ।
महा पाप सह मोचही, आवै जनम न आंन ।३५७।

कंठ में प्राण आने के समय हरिरस की थोड़ी सी भनक भी सुनाई दे दे तो उसके समस्त महापापों का नाश हो जाता है और फिर वह जन्म में नहीं आता । ३५७॥

हरिरस सूं स्रब सुख हुवै, हरिरस सूं स्रब ग्यांन ।
हरिरस सूं नव निध हुवै, हरिरस रूप निधांन ।३५८।

हरिरस से सर्व सुख ( अखंड सुख ) की प्राप्ति होती है। हरिरस से सर्वोत्तम-ज्ञान की प्राप्ति होती है। हरिरस से नौ निधियों की प्राप्ति होती है और हरिरस से उस अखंड रूप की प्राप्ति होती है ॥३५८॥

छंद मोतीदाम

हरीरस रो रस लेन हमेस ।
लगै नहि काळ भय लवलेस ॥
जपे कव ईसर बे कर जोड ।
कथता हि पाप टळै दुख क्रोड ।३५९।

जो पुरुष हरिरस के रस का पान करता है उसको काल भय लवलेश भी नही होता । कवि ईश्वरदास दोनो हाथ कर कहते हैं कि हरिरस का ध्यानपूर्वक कथन करने वाले के करोडो पाप और दुख निवृत्त हो जाते हैं ।।३५९।।

दूहा

ओ अवसर नँहि आवसै, आखै ईसर एह ।
पूण रे हरिरस प्राणिया, जनम सफळ कर जेह ।३६०।

कवि ईश्वरदास कहते है कि इस मनुष्य जन्म का अवसर फिर प्राप्त नही होगा । इसलिये हे प्राणी ! तू हरिरस का कथन कर, जिससे तेरा जन्म सफल हो जाय ।।३६०।।

कवि ईसर हरिरस कियो, छंद तीनसौ साठ ।
महा दुस्ट पामै मुगत, पो उठ कीजै पाठ ।३६१।

कवि ईश्वरदास कहते हैं कि मैंने यह तीन सौ साठ छंदों का हरिरस निर्माण किया है जिसका प्रातःकाल उठकर पाठ करने से महा दुष्ट भी मुक्ति को प्राप्त हो जाता है ॥३६१॥

॥ श्री हरिरस संपूर्णम् ॥

सं० १८०७ जेठ सुदी ११ लिखी धांमट देय[गाम] वीठू [जा]मध्ये ......दर......डु......रट लखजी री पोथी........लिखी छै ॥

---

* पचहत्तर प्रतिशत पाठ इस विषय-विभाजित प्रति के आधार पर है। अतः इस प्रति की प्रशस्ति दी गई है।

॥ ॐ शिव ॥

## परिशिष्ट १

# अनुक्रमिक प्रथम-पंक्ति सूची

### अ

उ



ए



ओ



क

च



छ



ज

घ



न

ब



भ

## म



## र

ल

व



स

### ह

परिशिष्ट २

# शब्द कोष

## अ

अक (१०६) चिन्ह
अत (३०४) निकृष्ट, अल्प
अतरजामी (३४७) अतर्यामी
अधाधुध (३३४) अधकारमय
अब (२७८) जल
अकरूर (२४७) श्रीकृष्ण के चाचा अक्रूर
अकलंक (१५३) कलक रहित
अकल (२१५, २२२, २६०) अकलनीय
अकलीम (६३) अकलनीय, ईश्वर
अकामिय-अग (१५८) अकामीजनो के अग
अखर (१३७) नाश रहित
अक्खर (१६५, १६६, २३०) अक्षर, वर्ण
अक्रम्म (६०) अक्रिय कर्मों से रहित
अकृम्म (१५७) पाप, अकृत्य
अखनाय (२२४) लेते हो, कहते ही
अखा (२५५) कहूँ
अखे (२४५) कहते हैं
अखेमाळ (६६) अक्षमाला
अखोण (४६) अक्षौहिणी
अगम्म (१३६, १४४, २६०) अगम्य
अगा (२१२) आगे
अगाध (२४) अत्यन्त, अधिक
अगेह (१४४) घर रहित
अग्गि (२४१) आगे
अग्राह (१४ ) अग्राह्य
अघ मजण (१०५) पाप धाने वाला पापों का नाश करने वाला
अघराण (२३६) सुगन्धि
अचुतानद (७५) अच्युतानन्द
अछेह (७८) अनन्त
अछै (२६८) है
अजपाय (१७) अजपा जाप द्वारा जपने योग्य
अजपाय-जाप (२२३, २६८) अजपा जाप
अजप्पाय जाप (२६७) अजपा जाप
अजस्सिव (१५४) ब्रह्मा और शिव
अजाण (२०५) अनजान में

अजांण (२७४) अप्रत्यक्ष
अजांण (३३७, ३४०) अज्ञानी
अजांण रि (२७५) अज्ञानियों के
अजांणवां (३४१) अज्ञानी लोगों को
अजात (१४१) अजन्मा
अजूं (२२०, २२१) अब भी
अजेव (५९) अजेय
अजोणी (२१५) अयोनि
अजोधिया (३४) अयोध्या
अजौ (३५०) अभी भी
अज्ज (७५) अज, अजन्मा
अटक्यां पछी (३२९) रुकने के बाद
अढार (४६, ६५) अठारह
अणकल (२६०) निष्कल
अणकव (१४४) चिन्ह रहित
अणंद (३४३) आनन्द
(अण) रहित, विना (राजस्थानी भाषा का एक उपसर्ग)
अण-आँमय (९०) १ निरोग २ माया रहित
अणपार (२२२) अपार
अणबूझ (३१४) अबोध
अणाय (३४) ला करके
अणी (२५२) इन
अतुळीबळ (२८७) अतुलित बलशाली
अथ (३२२) धन, अर्थ
अधीस (५९) प्रभु
अधै खिण (२५५) आधे ही क्षण में
अधोखज (१३७) अधोक्षज, विष्णु
अनंख (१४२) इच्छा रहित
अनंगह (२५८) कामदेव, अनंग
अनंत (३७) लक्ष्मण
अन (१३३) अन्न
अन (३२५) दूसरा
अन अन्न (२९६) १ अन्योन्य, अणु-अणु
अनत (१५) अनन्त
अनरस (३५३) १ अन्य रस, २ रसहीन
अनाथ (१४४) जिसका कोई स्वामी न हो
अनीत (६१) अनीति
अनील (१७३) पवन, अनिल
अनीलोय (१४०) श्वेत
अनेस (१४१) १ जिसका कोई स्वामी नहीं, २ जिसका कहीं निवास नहीं
अनेह (१४४) इच्छा रहित
अनै (१९४) और
अनोअन (४८) अन्योन्य, परस्पर
अप (१७३) पानी
अपरम प्रम (१०९) अप्रमेय

अप्रम्म (९३) परम, अप्रमेय
अपाव-नवस्न (२९६) बिना पांवो के चलने वाला
अपीत (१४१) पीला नही
अब्ब (२८०) पानी
अभ्भ (२७२) आकाश
अभग (४८) नाश न होने वाला
अभूत (५१) अद्‌भुत, अभूतपूर्व
अभैमन (५०, २४७) अभिमन्यु
अम (३०७) हमने
अम तणा (३०५) हमारे
अमरत्त (३४७) अमृत
अमरीख (५२) अम्बरीष
अमाण (२४३) अमानी
अमाणिय (१७८) हमारी, मेरी
अमीय (८४, २३९) अमृत
अमीय मय (१८२) अमृतमय
अम्म (१९) हमे, हमको
अम्रित वाव (२३) १ अमृत वर्षा २ अमृत वापि
अलवख (९१) अलख
अर (१३२) और
अरक (१८९) अर्क, सूय
अरवक (२४२, २५५) अर्क, सूर्य
अरज्जुण (२४६) अर्जुन
अरत्त (१४१) लाल नही
अराध (१४८) आराधना करते हैं
अराधवा ( १ ) आराधना करने के लिये
अलवस (१६, २५२, २९५) अलस
अळगो (३०६) अलग, दूर
अलज्ज (३३५) निर्लज्ज
अलप्प (३२५) अल्प, तुच्छ
अलाह (१४१) १ अलभ्य २ लाभ रहित
अलीध (४२) लेने से पहले, विना लिये ही
अळीयळ (२३९) भ्रमर समूह
अळूझ (२६८) उलझा हुआ
अळूझन (२५३) उलझ रहे है
अलेख (१७, १३९) अलख
अलेखत (२९६) देखने वाला
अलोज (१५४) १ आलोचना करते हैं, २ कहते हैं
अवगत्त (७८, ९३) अविगत
अवचळ (२, २२१) अविचल
अवतारत (१८९) उतारते हैं, घुमाते हैं, फिराते हैं
अवध (३१२) अवधि, आयु
अवर (८, ३२७, ३३८, ३३९) और

अवरां (३१८) औरों को
अवळो (३४८) प्रतिकूल
अवस (२९९, ३४६, ३४७) अवश्य
अवसर (१६०) नृत्य
अवार (११८) तुरंत
अवेव (२६०) १ रहस्य २ अवयव
असंखय (५३) असख्य
असंभ (६२) असंभव
अस (२४५) ऐसा
असथांन (२६९) स्थान
असहां (९) १ हमको, मुझको,
२ हमारा
३ असहाय जनों को
असी (२६५) ऐसी
असुरांण (३२) असुर समूह
असेत (१४१) श्वेत नही
अस्तुति (२३७) स्तुति
अहळै (१६५,१६७) १ योंही
२ जैसे भी ३ मुफ्त में
अहळै ही (१६५) १ स्वाभाविक तौरसे
२ जैसे भी हो
अहि-वारण (१०३) नाग को नाथने
वाला
अहीस (१३७) शेषनाग
अहोनिस (२२५) अहर्निश

आ

आंगळ (२३४) १ अंगुल
२ अंगुल परिमाण
आंण (२८४,२८५)१ आकर २ दूस
आंण (३३६) अन्य
आंण (३५३) अन्य प्रकार समझो
आंणिय (३१) ले आये
आंन (२५७) और, दूसरा २ फि
आंपणो (३१३) १ अपना
२ आत्म-स्वरूप
आंमय (९०, ३३१) १ माया
२ रोग
आख (२१५) कथन कर,
उच्चारण कर
आखै (१२६, ३६०) कहता है
आगळ (१०९, २३७, २३८, २७१
आगे, सम्मुख
आगळै (१०७) सम्मुख
आघ्राणं (१०२) सूंघ कर
आठूंपहोर (२०२) अष्ट प्रहर
आड (३१०) पानी से भरा हुआ
छोटा खड्डा
आडो (२७८) बीच में

आणद (१०४,२२४) आनन्द, आनन्द से
आणदघण (२१६) आनद से भरपूर
आण-जाण (१५८) आना और जाना
आतम (२०६) आत्मा
आतमा (२०६) आत्मा
आतमा (३२५) अपने लिये
आद (१६३, १८६) आदि
आद पुरख (५६) आदि पुरुष
आद विसन (३१६) आदि विष्णु
आदित (१५४) सूर्य
आदेश (१२२, १४०, १४१, १४२, १४३, १४४, १४५, १४६, १४७, १४८, १४६, १५०, १५१, १५२, १५३, १८५, १८६, १८७, १८८, २५२) प्रणाम, नमस्कार
आपज (१७६) स्वय
आपण (२१३) अपना
आपहि आण (२८४) अपने आप
आपहि पाहि (२७६) अपने आप
आपही आप (१८५) अपने आप
आपापै (३०६) स्वयम्
आपेज (३११) आपही, स्वय ही
आपेह आपेज (१७४) अपने आप
आपै (३२८) देदे, दे सके
आपोपिय (१६) अपनी ही
आप्यो (४५, ३०२) दिया
आभ (६, ८१, २५५) १ आकाश, अतरिक्ष २ स्वर्ग
आय (१८०) आ कर
आरत (२८, २६) १ आर्त, दुखी, आतुर
आलम (१३२, १५४) १ प्रभु २ ससार
आलसवाण (३४१) आलसी लोगो को
आव (२३) आ कर
आवण-जाण (२२६) आवागमन का
आवद्ध (७०) आयुध
आवसं (३६०) आयेगा
आवही (३०६) आएगी
आविय (३५) आ कर
आविस (१११) आऊँगा
आवै (३५७) आता है
आस (१४२) आशा
आसी (२०६) आयेगा

इ

इछाय (१६) इच्छा, इच्छा से

इंडज्ज (२६९) अण्डज, अंडे से उत्पन्न होने वाले प्राणी
इंद्री (११२) इन्द्रियाँ
इम्र (१०, १८६, २०६) इस
इकै (२५५) एक ही
इको (१२२) एक
इम (१११, ११३, २८५) ऐसे, इस प्रकार
इळ (६६, १८५) इला, पृथ्वी
इळा (२४२) पृथ्वी
इळात्रय (२७२) त्रिभुवन, त्रिलोक
इसा (२५६) ऐसे
इहि (३११) यह

ई

ईसर (१५) ईश्वर

उ

उगार (४२, ४९) बचाकर उद्धार करके
उगारण (५६,६०) बचाने के लिए
उगारिय (४५, ५२) बचा लिया उद्धार किया
उचारत (१४७) उच्चारण करते हैं
उच्चरै (२३३) उच्चारण करता हुआ
उजेस (१५३) प्रकाशित, प्रकाशमान्
उडीयण (२७२) उडुगण
उणांम (७२) उपद्रव
उतारण-ग्रब्ब (२९३) गर्व उता॰ वाला
उतारण-पार (८८) पार उतारने वाला, संकट से मुक्त करने वाला
उतारिय (४१) उतारा
उतारिस (९९) उतारूँगा
उथाप-सथाप (१८३) उत्थापन और स्थापित करने वाला, पदच्युत और प्रतिष्ठित करने वाला
उदक्क (२३५) जल, उदक
उदभिज्ज (२६९) उद्भिज्ज, उ॰ वाला
उद्धरै (२२१) उद्धार होगया
उनमद्द (१८२) उन्माद
उपज्जत (२२४) उत्पन्न होता है
उपज्जहि (२८०) उत्पन्न होता है
उपत्त (२९४) उत्पत्ति
उपन्नाय (१८) उत्पन्न हुए
उपन्नो (१८५) उत्पन्न हुआ
उपन्नोय (१७४) उत्पन्न हुआ
उपाड़ (४०) उठा कर
उपाय कर (३०९) उत्पन्न करके
उपाया (१८६) उत्पन्न किया

उपावण (१८८) उत्पन्न करने वाला
उपांविय (३०) बनाया, उत्पन्न किया
उवार (१६) बचाइये
उवारण (७२) उद्धार करने वाला
उवारिय (५१) उबारा
उभै (१५०, १५३, १७५) १ दो
२ दोनो
उरे (२२०) हृदय में
उळक्खिय (२८५, २६१) पहचान
लिया
उळगत (२३७, २५२)=गाता है
उळावता (२१३) पुकारने से
उळावि‍स (११३) उल्लास पूर्वक
स्मरण करूंगा

ऊ

ऊमेविस (११४) सेकेंगा, घूपूगा
ऊचरै (३५०) उच्चारण करता
हुआ, उच्चारण करो
ऊ (३३४) वह
ऊपजै (१३३) उत्पन्न होती है

ऐ (ए)

ए (३२५) यह
एकलो (२४५) अकेला
ऐकोज (१४८) एक
ऐणि पर (१०६) इस प्रकार
एह (३०७, ३२५, ३३५, यह

औ (ऐ)

औ (६) ये

ओ

ओ (१०, ३०६, ३१३, ३६०) यह
ओसद (३३१) औषधि
ओघ (२२४) समूह
ओभळ (२७४) अप्रगटता
ओड (४०) किनारा
ओघव (२४७) उद्धव
ओळग (३१६) याद कर
ओळग्ग (२३६) १ स्तुति २ गान

क

कठीर (६५) १ सिंह २ नृसिंह
कद्रप (६८) कामदेव
कच्छ (१३, ८२) कच्छपावतार
कज्ज (२२, ३३५) लिये
कथताहि (३५६) कथन करने से हो
कथत (१६२) कथन करते हैं
कथता (२६२) कथन करते हुये
कथा (४, ७) कथन करता हूँ, कहूँ
कथिस (११) कथन करूंगा

कथै (१३३, १५०, २२५) कहते हैं, गाते हैं, कहने से
कदी (१३५, २२३) कब, कभी
कधी (२३०) कभी
कन (१२१) पास
कन्ह (६४) कृष्ण
कपाळ (५२) सिर
कपि (३६) सुग्रीव
कपिल्ल (८३) कपिल
कमठाधर (५७) कच्छपावतार
कम्मळ सद्रस (२५७) कमल के समान
करंत (२५१) करते हैं
करंतिय (३१) करती हुई
करंतो (३११) करने वाला
करण (३२८) कर्ण, कान
करइ (१८६)=करके
करण-संधार (६६) सहार करने वाला
करण्ण (८१) महादानी कर्ण
करतूत (६७) चरित्र
करन्न (३३८) महादानी कर्ण
करमन्न (२४३) कर्मण्य
करम्म (५२, १२१) कर्म
करव हों (१२३) मैं करवाऊँ
करही (३२६) करेंगे

करां (१२०, २८१, २८२) करता हूँ, करूँ
कराड़उ (२७८) करवाइये
करिस (६६, १००, १०१, १० , १०३, १०४, १०५, १०६, १०७, १०८, १०६, ११०, ११२) करूँगा
करूर (६२) क्रूर
करेवाय (२१) करने के लिये
करेसी (१६६) करेगा
करै (५५, ११०) किये, करके
कळंकिय (७१) कल्कि अवतार
कलकी (१२) कल्कि अवतार
कलपंत (७५) कल्पों के अंत में
कळि (५४, ६६)=१ पाप २ कलियुग
कव (३५६) कवि
कवण (१८८) १ किस प्रक २ कौन
कवि (१२३) ब्रह्मा
कव्व (१२४) काव्य
कसा (१२३, ३०५) कौन सा
कसी (८) कैसी, कौनसी
कहंत (१४०) कहते हैं

कहावै (१६२) कहते हैं, गाते हैं
कह्यो (२८८) कहा
कान धरत (२१२) कान देता है, सुनता है
कान्ह (६३) कृष्ण
काय (१३०) कुछ भी
कागभुसड (१४८) काकभुशु डि
काटए (१६४) काटने वाला
काटवा (३२१) काटने के लिये
काम (१७१) इच्छा
काय (३०८) या तो, अथवा तो
कार्तकसाम (२३७) स्वामीकार्तिक
काळ (७३, ३२१) मौत, काल
काळख (६६) पाप
काळजवन्न (४७) कालयवन
कालाय-वालाय (६८) भोली-भाली विनती
कासप (२४५) कश्यप
काह (१४०) कहाँ मे
कि (२११, ३००) क्या, अथवा, या
किकेइ (३७) राजा दशरथ की पत्नी कैकेयी
किए मात (१६२) किस प्रकार
किंत (३०४) कहाँ
किता (२२, २३, २६, २७, २८, २६, ३० ) कितने ही
किताइक (२१, २५, ३१, १३६, १७७) कितने ही
कितावर (४५) उपकार
किय (२६५) कौनसी
कियँ (२६६) कहाँ
किधेव (३७) किया
किधौ ( ३६, ३८, ४०, ४५, ४७, ५२, १७७ ) किया
किम ( १२२ ) कैसे
कियाह (३३६) कर दिया
कियो ( १४० ) उत्पन्न किया
किसकध ( ४० ) किष्किधा
किसन ( १३ ) कृष्ण
किसो ( ३२८ ) कौन
की ( १२३ ) १ क्या २ कौनसा
कीध ( २२, ३१, ३५, ४२, ४५, ४८, १७७, २५४, ३४६ ) किया
कीधा (३०४, ३०७) किया
कीधा ( ३०३, ३०६, ३०६ ) १ करने से २ करके
कीधौ ( ३४६ ) किया
कीन ( ५० ) कर दी, कर दिया
कीरत ( १६० ) कीर्ति
कीरत्ती ( १८८ ) कीर्ति
कुभेए ( ८० ) कुभकर्ण

कुण ( १३५, १६१, २८३, ३०६ ) कौन, किसने
कुण पाखै ( ३०४ ) किस लिये
कुवज्जाय ( २५४ ) कुब्जा की
कुमंत्र ( ३७ ) खोटी सलाह, अनुचित परामर्श
कुरखेत ( ४६ ) कुरुक्षेत्र
कुरछेत ( ३४९ ) कुरुक्षेत्र
कुरम्म ( ८२ ) कूर्मावतार
कुळ मेरु ( १४७ ) सुमेरु सहित सातों पर्वत
कुवांण ( ३३५ ) १ कुकाव्य २ कुवाणी
कूं ( १२९ ) को
कूड़ा ( ३०८ ) झूठा
कूबड़ ( २५४ ) कूबर
केक ( ३०६ ) किसी को
केण ( १४० ) किसने
केत ( २५८ ) केतु
केता ( ३३० ) कितने
केतिक ( १६, २५ ) कितनी ही
केम ( ६, ७ ) कैसे, किस प्रकार
केर ( ११० ) का संबंधकारक विभक्ति 'केरो' का एक रूप। केर, केरी, केरै आदि। इसके वहु वचन और स्त्री जाति रूप हैं
केवांण (३२१) तलवार
कै (१३४, २०७) अथवा
को (१७, १३४) कोई, कौन
कोज (१५६) कोई
कोट (६८, ६०, २५५) करोड़ों
कोट अलम्म (२८३) करोड़ों जगत
कोटीधज्ज (३३८) कोटिध्वज
कोयलारांणी (२) कोकिलारोहिणी देवी। सौराष्ट्र में द्वारिका के पास कोयल पर्वत पर निर्मित एक प्राचीन मंदिर की हरिसिद्धि (हर्षद) नाम की कोकिलारोहिणी देवी
कोरम (३११) कूर्म
क्रतकाळ (६६) नाश करने वाला, मारने वाला
क्रत्त (२७०) कर्त्ता
क्रपाळ (१२७) कृपालु
क्रम,क्रम्म (४, ११, १५७, १७१, २२५, २६२, ३००, ३०६, ३०८, ३२० ) १ कर्म २ शुभाशुभ कर्म,

३ चरित्र, ४ गुण,
५ यश, ६ पुण्य कृत्य
क्रमणा (१११) कर्मणा
क्रिपाळ (१४३) कृपालु
क्रिसन, क्रिसन्न ( २६, ४७, २१८,
२५६, २६०, ३१५
३४३) कृष्ण
क्रीत (२, १०३) कीर्ति, गुण

ख

खभु (१०६) बाहु दंड
खग (१५४) सूर्य, चन्द्र आदि ग्रह
खट-साख (२४३) षट् शास्त्र
खत्री (३३) क्षत्रिय
खपत्त (२६४) नाश
खपै (४६, २३२) खपादिये, नाश किये
खय-मान (२३२) मान का क्षय
खरदूस(३८) खर और दूषण नामक दोनों दैत्य
खळ (५५, ८०, १८४) दुष्ट
खाण (७, १८८) खानि, योनि
खाण (१६८) भोजन
खाणिय चार(१५२)चार जीव योनियाँ
खाण-पाण (१५६) खाना और पीना
खिण (२५५) क्षण
खिमावत (१८१) दयालु, क्षमावंत
खीर (१६३) क्षीर
खुधा (२१०) क्षुधा
खेचर (१७४) नभचर
खेत (५५) रणक्षेत्र
खेस (३३) भगाकर
खेगाळ (८०) नाश करने वाला
खोण (२१४, ३०४) क्षोणी, पृथ्वी

ग

गगेव (४६, ५०, ८१) गांगेय, भीष्मपितामह
गध्रव (२४६) गधर्व
गर्ख (३२५) समझकर
गत (१४, ३०३) गति
गत्त (२६०) गति
गम (१६१) ज्ञान
गरभम-जगत्त (१७३) १ जगत का कारण २ जगत-गर्भ
गळ (३२७) गला
गळकासिला (११४) गडकी नदी की शिला, सालिग्राम
गळो गयो (२७७) मिट गया
गळै (२७५) कठ में, कठ मे
गवरि (१६१) गौरी
गहीर (२८६) गम्भीर
गाम-गोठ (१६६) १ प्रवास, २गांव-गोष्ठी, ३ ठाम-ठिकाना

गाढ (३५०) १ सत्य २ घना ३ दृढ़
गायत्रिय (२४८) गायत्री
गावंत (१८६) गाते हैं
गाव हों (१२३) मैं गाऊँ
गावै (१४६) गाते हैं
गिनांन (८३, ६१, १०८, १०६, १७३) ज्ञान
गिनांन-विसभ (६१) ज्ञान का आवार रूप, ज्ञान-विश्रंभ
गिर (४४) गोवर्धन पहाड़
गिर-उद्धर (१०४) गिरिधारी
गिरमेर (१२३) सुमेरु पर्वत
गिरा (१२५) १ आज्ञा २ वचन, वाणी
गुआळां (४६) ग्वालों के
गुज्ज (१६७) गुह्य
गुणव (१२२) गुण
गुणी (१८७) कवि
गुणेह-अतीत (७६) गुणातीत
गूंघट (२६५) १ अज्ञानावरण २घूंघट
गूझ (२६८, २८०) रहस्य, गुह्य
गेमार (३१०) गँवार
गो-करण-ग्रहण (१२४) पृथ्वी को उत्पन्न करने वाला और धारण करने वाला
गोकुळवाळ (१८१) गोकुलवाला
गोचंदण (१०१) गोपीचन्दन, तिलक

करने की एक सफेद और पीली मिट्टी
गोठ (१६६) १ गोष्ठी २ छोटा गाँव
गो भरथार (७४) पृथ्वीपति
गोरक्ख (६१) गोरखनाथ
गोळाकृत-चक्र (१५८) बीज गणित की चक्र के समान गोलाकृति
ग्यांन (६५, १६२, २१५, २२४, २३८, २७४, ३५८) ज्ञान
ग्यांन-गहीर (२८४) ज्ञान-गंभीर
ग्यांन-रुपेत (२८६) ज्ञान स्वरूप
ग्रजै (२८०) गाजता है
ग्रभ (४६) गर्भ
ग्रभवास (१२०) जन्म-मरण, गर्भ वास
ग्रभवास पास (१८४) गर्भ वास की फांसी
ग्रम्भ (१८२) १ गर्भ २ गर्व
ग्रह (२८०) घर
ग्रहावण (४८) प्राप्त कराने के लिये
ग्रहि, ग्रही (५०, ६५) ग्रहण करके
ग्रहो (११८) पकड़िये

## घ

घट (२०६) शरीर
घड़ै (१७७) बनाये
घणा-घणा (१८५, १८८) असंख्य
घण दाता (२१६) औढर दानी
घणनामी (११, १०१) असंख्य नामों वाला
घनवान (६६) मेघ वर्ण
घाट (१८५, १८८) १ रूप २ शरीर

## च

चंगो (१९८) अच्छा
चउद (२६) चौदह
चक्ख (२५२) १ दृष्टि २ चक्षु
चख (४७) चक्षु
चढ़वै (१८९) चढ़ाती है
चढावहि (२८०) चढ़ाते हैं
चढियो (२१६) सवार हो गया है
चत्र (५३) चार
चत्रभुज (१०६, २०६, २१५) चतुर्भुज
चत्रवेद (१६१) चारो वेद
चम्मर (१६०) चँवर
चरचवि लेप (११०) लेपन करके
चरच्चत (२५१) चर्चा करते हैं
चरीत (१७) चरित्र
चवत (३६) १ बरसाता हुआ, झराता हुआ २ कहता हुआ
चवता (२६२) कथन करने से
चेवा (१९३, १९४) वर्णन करूँ
चविये (३४७) गाइये, कहिये
चवै (१६२) वर्णन करे
चा (११७) के (विभक्ति)
चाढण (३२६) चढ़ाने वाला
चारिय-वाणिय (१५२) चारों वेद
चित्या (२२७) चिन्ता
चिताविय (१७) सचेत किया
चियारं (३०४) चतुर्विध, चारो
चीत (२०६, २२७) याद, चित्त मे
चीतार (३२४) सुमिरण कर
चुरासिय लक्ख (१९) चौरासी लाख जीव योनि
चोपड़ियो (१९८) घी मे चुपड़ा हुआ
चौ (१९६) का (विभक्ति)

## छ

छडता (६) छोड़ते समय
छडी (३३६, ३२७) छोड़कर

छतो ( २७३ ) प्रगट
छत्राळ (१४३) छत्रधारी
छीजै (२१०) मिटती है
छुटिस (२६२) छूट जाऊँगा
छुटो थयो (२६५) अलग हुआ
छुटावण (४३) छुड़ाने के लिए
छुड़ावण-वंध (९६) वंधन छुड़ाने वाला
छुड़ावण मंत (१७८) छुड़ाने वाला
छुड़ाविय (४९) छुड़ाया
छेद (४७) छेदन कर

ज

जंग (३३) युद्ध
जंत (१५७, ३०४) जंतु, जीव
जंत्र (१७२) यंत्र
जके (४०) वे
जको (१२५) जो
जग-जाड (१२४) जगत की जड़ता
जग-जीत (४७) विश्वविजयी
जगत-जीवण (२२२) जग-जीवन
जग ताज (८९) जगत का मुकुट
जग-द्रव्व (२९४) जगत के पदार्थ
जग-मूर (२६५) जगत का मूल
जग वंदण (७२) जगद्वन्द्य
जच्छ (१५१) यक्ष
जटाधर (२४) शंकर
जड़्यो (२७४, २९१) मिला, प्राप्त हुआ
जद (३२४) जब
जदि, जदां (३९, ४०) जब
जदूव (२४७) यादव
जनक्क (३५) जनक राजा
जनमारो (२०३) जन्म, जीवन
जनम्म (१५७) जन्म
जनि (२७५) मत
जनि थाय (२९८) नहीं होइये
जनेता (३३) जननी
जन्नक (२४७) जनक
जपां (१) जपता हूँ
जपीजे (१९५) जपिये
जपै (१४८, १५०) जपते हैं
जमजीत (१४४) यम को जीतने वाला
जमडांणी (२०७) यमराज
जमदग्न (३२) यमदग्नि
जमदळ (२१८) यमदूतों से
जमन्न (२४२) जैमिनी ऋषि
जमरांणापुर (१९७) यमलोक
जम्म (२२५) यम यातना
जम्म-प्रहार (१२६) यम यातना

जरा (२६६) जरायुज, पिंडज

जरामय (२२६) बुढापा और रोग

जराभ्रत (२६७) जरा और मृत्यु

जंव्ताय (४६) सतत, जलते हुए

जळांथळ (२६६) जल और स्थल

जळा (४७) ज्वाला

जळाय (२४) जला डाला

जळावण (६२) जलाने वाला

जळै (३५२) जलता है

जव-तिल (२१४) यव और तिल, सूक्ष्मातिसूक्ष्म

जस (१५१) यश

जसा (२४७, २४६) जैसे

जहडो-तहडो (१६८) जैसा तैसा

जाण (१६४, १६७) पहचान, प्रगट

जाण (३५३) समझना चाहिये

जाणत (१३६, १३७, १३८, १३६, १४०) जानते हैं

जांणव (६७, १२०, १२२) जाना जानता है, जान सकता है, जानता हूँ

जाणीता (२७४) ज्ञानी, जाननेवाला

जाणै (३२३) जानता है

जांण्यो (२८८) पहचाना

जांमण (१२६) जन्म

जामण-पास (१२६) जन्म पाश, जन्म बंधन

जांमण-मरण (१२४, २१०) जन्म और मृत्यु

जांमण-भ्रत (१२१) जन्म मरण

जांमदगन्न (६३, २४४) परशुराम

जा (३१८) उस

जाग (३४, ३५) यज्ञ

जाग (२६४) जगह

जागविया (२०३) उत्पन्न किये

जागै (३२४) जग जाय

जाड (३५२) जडता, अज्ञानता

जात (१६, १८) जाति, प्रकार

जातिय-पातिह (२६४) १ जाति और पंक्ति, जाति-पांति

जातिय रेस (२२) १ जाती हुई, २ रसातल को जा रही

जाया ( ३०४) उत्पन्न किया

जायो (१३५) उत्पन्न किया

जाळनळ (२१४) ज्वालानल, अग्निकण

जाळिय (४७) जला डाला

जिग्र (१०.११५,१७६,१८०, १८६; १६५,२०३,२६४,२६५,३१८, ३३४,३४०) जिस,जिसने,जिसके

जिअ दी (३३४) जिस दिन
जिकरण रो (२०३) जिसका
जिकाँह (१८०) जिनके
जिकाँ (२२६) उन्हें
जिके (२३१, २३२) जो
जिको (१२५, २२६) जो
जिथाँ (२७१) जहां
जिपै (३३) जीते
जिभ्या (१६६) जीभ
जिय (२, २८१, २६६) जिस प्रकार
जिम (१७६, १८०) जिसके
जिवाड़िय (५०) जिला दिया
जिहां (३४७) जिह्वा से
जिहि (२८२) जो
जीत (८७) जीतने वाला
जीत्यो (४४) जीत लिया
जीवरण-जद्द (७२) यादवों के जीवन
जीह (२२६, ३१६) जीभ
जीहाँ (१६५, ३२०, ३४२) जिह्वा से, जिह्वा द्वारा
जीहा (३२८) जीभ
जुओ (२८५) अलग
जुगोजुग (४८) युग-युग
जुजट्ठळ (२४६) युधिष्ठिर
जुड़ै (२४२) जोड़ते हैं
जुवा (२७३) जुदा, अलग
जुवो (२६८) अलग
जुहार (१७२) प्रणाम
जुहारत (२४६) प्रणाम करते हैं
जुहारचो (३४६) १ प्रणाम किया, २ दर्शन किया ३ तीर्थयात्रा की
जे (३०४) जिस
जेरा (३, १७५) जिनकी, जिसकी
जेता (३३१) जितने
जेथ (२७५) जहां
जेना (१३१) जिसके
जेम (२८०, ३५०) जैसे
जेह (३१६, ३६०) जिससे, जो
जोग-निवास (६०) ध्यानावस्थित
जोगाणंद (१८२) योगानन्द
जोगिय (८३) योगियों के लिए
जोगेस (१४४, १४८) योगेश्वर
जोड़िय पाँरा (१२७) हाथ जोड़ कर
जोड़ै (१०७) जोड़कर
जोत अखड (६०) अखंड ज्योति वाला
जोतां (३००) देखते, देखते हुए
जोती (१६०) ज्योति
जोनी (१८६) जन्म, योनि
जोय (१६६) १ उसीका, २ देख
जोयो (२७७) देखा

जोवन (१८२) १ युवा २ यौवन
न्या ( २१३, २२४ ) १ जिन
२ जिनको
ज्यु (१२५) जैसे

झ

झल्लणहार (६) धारण करने वाली

ट

टळै (१८०, २२४, २२५, ३५२)
टलता है
टाळण (७१) मिटाने वाला,
टालने वाला
टाळिजै (१२६) टालिये
टरत (१४७) रटते हैं

ठ

ठगारा (२७६) ठगने वाला
ठयो (२६५) १ होगया २ प्राप्त हुआ
ठाय (२६८) स्थान
ठाविय ठोड (२६५) निश्चित स्थान
ठावो (२६५) प्रगट, प्रसिद्ध
ठावो हो कीघ (२६८) १ मैंने
पा लिया, २ मैंने पता
लगा लिया

ड

डरघा (३६) डर गये
डाळ (१७१) शाखा
डाळाय-साखा (२७४) शाखा प्रशाखा
डेडरी (३१०) मेढकी

ढ

ढकियण (१८८) ढकने वाला
ढील (३२२) विलंब

त

तंत (१७२, १६६) तत्त्व
ततर (१२५) तत्र
तत्र (१७२) जादू-टोना
तउ (५, २६४, २६०, २६१) तो,
तोभी
तक्ख ( २४० ) १ तक्षक नाग
२ शेषनाग
तज्यो (३६) छोड दिया
तठै (१५६) वहाँ
तणा,तणा (४, १४, २१, ३२, ५३,
८०, ६६, ११२, १२०,
१२५, २२३ ) के, का
( विभक्ति )
तणी ( ५०, ६७, २११, २२८,
३२६, ३५७ ) १ से,
२ की ( विभक्ति )
तणी-परि (२७८) के समान
तणै (३४, ३५, ३४५) के (विभक्ति)

तणो (५, ४५, १७५, २२३, ३००, ३४६) संबंधकारक विभक्ति (का) का एक रूप

तण, तणां, तणा, तणी, तणै— इसके बहुवचन और नारी-जाति आदि रूप हैं।

तत (१९५) तत्त्व

ततसार (३५५) सार तत्त्व

ततह (२५८) उस

तद्द (३२४, ३५०) तव

तदी (३८) तव

तनां (२७७, २८१, २८६) तुझे

तम (३०७) तुमने

तम्म (२२५, २३६) तुम्हारा

तर (३३७) तरु, वृक्ष

तरण-तन (२५८) गनि

तरै (१७६, २२०) तिर जाते हैं।

तळ (१८६, २३८) १ तले, तल में, २ पाताल

तळांसत (२३६) १ तरसती है २ पगचंपी करती है

तवण (६) स्तवन करने के लिये, कहने के लिये

तविजै (१५) कहे जाते हैं. गाये जाते हैं

तवै (२२५) कहता है

तांणां-वांणां (२६३) ताने वाने में

ताड़ीका (३५) ताड़का राक्षसी

तात-अनंग (६७) प्रद्युम्न के पिता श्रीकृष्ण

ताप (१४६) अग्नि तप

तापी (११७) त्रिताप

ताय (२२६) उसे

तारण-तिरण (१८८, १९३, २३३) उद्धार करने वाला

तारण-दध-भव (१०४) संसार रूपी समुद्र से तारने वाला

तारिया (३३८) तार दिये

ताव (२२७) ताप, पीड़ा

तास (२५७) उन

तासूं (२२०) उससे

ताहरि, ताहरी (१८६, ३०५) तेरी

ताहरो (११६, २८३) तेरा

तिग्र (१०, ३४५) उस

तिग्र दी (३४५) उस दिन

तिकां, तिकांह (१७६, १८०, २२६, २२७) उनके

तित (३०५) १ तब, २ वहाँ, वहाँ
तिथ (२७१) वहाँ
तेरलोक (३६) तीन लोक
तेलो भर (२२९) तिल भर भी, किंचित भी
तेहा (२२४) १ जिनको २ उनको
तेहारो (२७३) तुम्हारा
तेहि (१६, ४१, २५६) १ उस, २ उसे ३ जिनकी
तु (१९) तेरे
तुचा (११०) त्वचा, चमडी
तुझ मझ (२८०) तेरे मे
तुमर, तुम्मर (१२३, १८६, १६०) १ देवता २ गधर्व, तुम्वर
तुव (२७३) तुझे
तुव पाही (१२५) तेरे पास
तुहा थिय (२८०) तेरे मे
तुहारा (११, १५) तेरे
तुहारिय (१२१) तुम्हारी
तुहारोय (२६५) तुम्हारा
तुहाळ, तुहाळा, तुहाळो (४, ११, २५७, २६८, २७५, २६१) तेरा, तुम्हारा
तूझ (१३२) तेरे
तूझ तणाह (२५५) आपका, तेरा
तूझ थी (३००) तेरे से
तूझ विसै (११६, २८२) तेरे में
तेज (१७३) अग्नि
तेज अबार (११६) तेज पुंज
तेम (२७६) जैसा ही, उसी प्रकार
तै (१२१) तैने
तो (८, ११७, १२२, १८७, १८६, ३०८, ३३४) १ तेरे, तुम्हारे २ तुझे ३ तुम्हारी
तो (६, ) फिर, तब, उस दशा में (एक अव्यय)
तो कना (३०८) तेरे से, तेरे पास
तोर (५१, १७६, १८०, १६२, २२७, २८६) तेरी, तुम्हारी
तोरा (५, १८५, १६१, २८७) तेरा, तेरे
तोराय (१२६, १८३) १ तेरे सम्मुख, २ तेरा
तोरिय गत्त (१२०) तेरी गति
तो विण (१११) तेरे विना
त्या (२२७, २२८, २३०, २३१, २३२) उसको, उनको, उनके
त्यार (३६) तय्यार
त्यु (१२५) तैसे
त्रणै गुण (१३७) तीनों गुण—सत्त्व, रज, तम

त्रपत (१३३) तृप्ति
त्रय-रूप (५९) त्रिमूर्ति (ब्रह्मा, विष्णु और शिव)
त्रासै (११५) डर कर भाग जाते हैं।
त्रिकाळ (१४२) १. तीनों काल— भूत, वर्तमान और भविष्य २. तीनों समय— प्रातः मध्याह्न और सायं
त्रिकाळ-नरेस (१४२) तीनों कालों का स्वामी
त्रिखा (२१०, २८२) १. तृषा २. तृष्णा
त्रिजग्ग (१८१) १. त्रिविध जगत २. त्रैलोक्य— स्वर्ग, पृथ्वी और पाताल
त्रिणो (२७८) तृण
त्रिभंगिय (२७८) १. ध्याता, ध्यान और ध्येय, त्रिपुटी २. श्रीकृष्ण, ३. त्रिभंगी मुद्रा में खड़े वंशी बजाते हुए श्रीकृष्ण
त्रिभुवन्न (५८) तीन लोक— स्वर्ग, पृथ्वी और पाताल
त्रिभूवण-वंद (८७) त्रिभुवन वंद्य
त्रिविस्टप (३१) स्वर्ग, त्रिविष्टप
त्रीकम (१०७, २१६) त्रिविक्रम, वामन
त्रीगुण-ईस (२९६) त्रिगुणात्मक सृष्टि का ईश्वर

## थ

थंभ (९१) स्तंभ
थंभावण (९१) स्थिर रखने वाला
थइ (२७३) होकर
थकी (५२) से
थप्यो (२८) स्थापित किया
थळेचर (१७४) थलचर
थांन (२८) स्थान
थांभा विण थंभण (१२४) आधार के बिना ठहराने वाला
थापण (१६०) १. स्थापना, २. स्थापना करके
थाय (२७५, २८२) हो सकता, हो जाय
थारा (६, १९१) तेरे, तेरा, तुम्हारा
थारी (३०३) तुम्हारी, तेरी
थावर (२२२) स्थावर
थावै (३५२) हो जाती है
था सूं (१३१) तेरे से, आपसे
थियै (१९८) हो जाता है
थीय (२७६) हुए
थीर (१६०) स्थिर
थूळ (१७४, २२२) स्थूल

## द

दडवत (११०) साष्टाग प्रणाम
दइता-दम (१०६) दैत्यो का दमन करने वाला
दइता-दव (११०) दैत्यो का दमन करने वाला
दईत (२४, २७) दैत्य
दईत (४२) रावण
दईता (२१) दैत्यो से
दईव (३०१) देव
दढा (२२) १ दातो से २ दृढता से
दतदेव (८८) दत्तात्रेय
दतात्रय (५६) दत्तात्रेय
दतार (१४४) दानी
दध (४१, ४३) उदधि, समुद्र
दधी (२८३) उदधि
दधी घण (१५३) ससार रूपी महा समुद्र
दमै (१०६) दमन करके
दमोदर (१२, ) दामोदर, श्रीकृष्ण
दम्म (१५७) १ प्राण २ नाश
दम्मं (१६१) दमन करते हैं
दरवेस (२५२) साधु
दळे (४३) मार दिये
दळ्या (२७) नाश किया
दसग (१०४) दात
दसै दिगपाळ (१३६) दशो दिक्पाल, दस दिशाश्रो के रक्षक दस देवता
दहै (२१४) जला देता है
दाण (३०, १६७) दान
दाणव (१८, २०,३० ) दानव
दाख (२६४) दिखाश्रो
दाखव (१७, २७१, २७५, २८३) देखकर, दिखाकर, देखू, दिखाते हैं।
दाखवै (२०८)१कहता है,२ कह कर, ३ कहता हुआ
दाखं (१२६, २००) कहता है
दाखौ (३४२) कहा
दागियो (३३८) दाग दिया
दाव्यो (३०) दबाया
दारु (२६६) काष्ठ
दाळद्र (२२२) दारिद्रय
दिगमूढ (१७) दिङ्मूढ, जिसे दिग्भ्रम हो गया हो
दिखाडिय (२६०) दिखा सकते हैं
दिखावउ (१२७) दिखाइये
दिठो (२६४, २८३) देख लिया
दिधा (१७६) दिया
दिधी (४२, २५४) दी

दिनेस (३७) सूर्य, दिनेश
दिपव्व (२३४) प्रकाशमय
दियण (२) देने वाली
दियां (८) देऊं, दूं
दियै (२५१) करते हैं, देते हैं
दिल-खूटल (३४१) दिल के कुटिल
दिवाड़ (१०६) लगवा कर
दिस्ट (६२) दृष्टि
दी (१०, ३०४, ३३४, ३४५) दिन
दीठउ (२६४, २७७) देखा
दीठौ (२७१) देखा
दीठोय (१६२) दर्शन किये
दीध (२६, ३१, ३०५) दिया
दीधउ (२७) दिया
दीधस (२५४) दिया
दीधा (३०१) दिया
दीधौ (२७, ३४६) दिया
दीरघ (८१) दीर्घ
दीह (११६) दिन
दुग्राळ (२८५) जगड्वाल
दुई (१७५, ३०२) दो
दु करोड़ (४०) दो करोड़
दुख भंजण (१४, १०५) दुःखों का नाश करने वाला
दुज (३६, १६१) द्विज
दुज पंख (७६) गरुड़
दुजरांम (८१) परशुराम
दुज्जरांम (१३) परशुराम
दुड़िंद (२५१) दिनंद, सूर्य
दुवादस (२३४) द्वादश
दुसटां-दळ (६४) दुष्टों का दलन करने वाला
दुस्ट-खंगाळ (८१) दुष्टों का नाश करने वाला
दूजा (३११) दूसरे
दूजो (८) दूसरा
दूणागिर (२२१) द्रोणागिरि
देवण-मोख (८८) मोक्ष देने वाला
देवण-रेस (८५) नाश करने वाला
देवत (२६६) देवताओं में
दैत (४३, ५४, १६८) दैत्य
दोख (८८) १. दोष २. त्रिताप
द्यौ (२) दीजिये
द्रजीत (४२) इंद्रजीत
द्रजोण (४६) दुर्योधन
द्रढ (१०६) दृढ़
द्रढै (२३०) दृढ़ता से

ध

धंख (१४२) ईर्ष्या
धखती (२७८) जलती हुई
धज्ज (७६) ध्वज
धणी (१३०, १३१) प्रभु

घनतर (१२, ५७) धन्वन्तरि
धनूस (३५) धनुष्य
धनेस (३७) कुवेर
धमळ (१८६) १ धवल, उज्वल
२ धवल रागिनी
धर (५,६,१५६,१८८,१८६)१ पृथ्वी
२ ससार
धरणीधर (६३, १०१, ३४२)
धरणीधर भगवान्
धरत (१८६) धरते हैं
धरिया (१४) धारण किया
धरी (४१) वनाई
धरेस (१४६) धरते हैं
धरै (३४, ४४, ४८, १४६, १६०, १७६, २३५) धारण करते हैं
धरया (३२७) धारण करने का
धरयो (३६) धारण किया
धात (१८५) धातु
धायै (३७) आये
धार (४१) रखकर
धारण-धीर (६२) धीरज धारण करने वाला
धारै (१०१) धारण करके
धारै तो (१३०) यदि चाहे तो, यदि धार ले तो
धियावत (१५१,२३५)ध्यान धरते हैं
धीणू (२१३) धेनु
धीस (१४२) अधीश्वर
धुताइय (२७१) धूर्तता
धुप्प (१६६) धूप
धुर (३०७) आदि मे
धुरू (२२१) ध्रुव
धूत (२७१) धूर्त
ध्यावै (१८५) ध्यान धरते हैं
ध्रम (५८, ३२५) धर्म
ध्रम्म (१७१, २३५) १ धर्म
२ धर्मराज

## न

नकळक (२२१) निष्कलक
न को (३०६) नही, न तो
न कोय (१३१) कोई नही
नछत्री (६३) क्षत्रियो मे रहित
नजीक (२८१) निकट
न पातरो (३४२) भूल मत
न पार पडोय (१३६) पार न पा सके
न पीडै (३३०) कष्ट नही पहुँचाये, नाश नही करे
न वूझव (२६०) समझ में नहीं आता

न भूलव (२६६) मत भुलाइये
नमां (१०) नमन करता हूँ
न मेलुंह (२५७) नहीं छोड़ूं
नमै (१०६) नमस्कार करके
नयणां (३३२) नेत्रों से
नर (६६) अर्जुन
नर तन्न (३५०) मनुष्य शरीर
नर-नारण (६०) नर-नारायण
नर लोय (३५६) १ नर लोक
२ स्त्री-पुरुष
नर-संदण-हांकणहार(६६) श्रीकृष्ण
नरसिंघ (८२) नृसिंह अवतार
न लाधै (१३२) नहीं मिल सकता
नव (२२०, २८८) नहीं
नव सुइये (३४६) मत सोइये
नवै (१६१) नौ ही
नवौ निध (२३१) नौ निधि
न व्यापै (३५६) नहीं होता
नसंक (१४२) भय रहित
न संभरै (३३४) स्मरण न कर सके
नह (३२०, ३३७) नहीं
नह गाईयो (३४६) नहीं गाया
नह वंधवै (३२०) नहीं वंधे
नहीं को तोलै (११८) कोई तुलना करने वाला नहीं है
नहीं सहवाय (२७५) सहा नहीं जाता

नां (१८६, २०८) का, की ( कर्म और सम्प्रदान की विभक्ति)
नांख परो (२७६) दूर कर दीजिये
नांमै (२०८) नाम से, नाम का जप करने से
नांय (१६१) नहीं
नागां (२६६) नागों में
नाची ( १०६ ) नाच करके, नृत्य करके
नाथ-अनाथांह(२५६)अनाथों के नाथ
नाद (२६२) नाद सृष्टि
नामै (१८४) नमन करते हैं
नारसिंघ (१३) नृसिंह
नारीयण (१८८) नारायण
नास (१६६) नासिका
नासही (२०६) १ नाश हो जाता है, २ नाश हो जायगा
नासारंध (१०२) नासा छिद्र
नासै (२०६) नाश हो जाता है
नाह (१६६) १ पुरुष २ नाथ
निकंद (५४) नाश करके
निकंदन (६४) संहार करने वाला
निकळंक ( ८५, २३३ ) १ कल्कि अवतार २ निष्कलंक
निकळंकिय (६६) कल्कि अवतार
निकाळ (१४२) काल रहित

